भण्डि—अवश्य, अवश्य।

[तीनों का प्रस्थान। परदा उठता है।]

## तीसरा दृश्य

स्थान—प्रयाग का एक मार्ग

समय—प्रातःकाल

[दूरी पर छोटे-छोटे गृह दिखायी पड़ते हैं। सकरा मार्ग है। प्रातः काल का प्रकाश फैला हुआ है। दो पुरवासियों का बाँयीं ओर से और दो का दाहनी ओर से प्रवेश। सभी उत्तरीय और अधोवस्त्र पहने हैं। आभूषण भी धारण किये हैं। दाहनी ओर का एक व्यक्ति हाथ में एक काग़ज़ लिए है।]

**बाँयीं ओर का पहला**—(दाहनी ओर से आनेवाले से) कहो, यज्ञशाला से आ रहे हो?

**दाहनी ओर का पहला**—जी हाँ, वहीं से।

**बाँयीं ओर का दूसरा**—क्या समाचार है?

**दाहनी ओर का वही**—अब तो सब व्यवस्था पूर्ण हो चुकी।

**बाँयीं ओर का पहला**—कल प्रातःकाल ही तो यज्ञ है, व्यवस्था कैसे न हो चुकती? सब लोग आ गये?

**बाँयीं ओर का दूसरा**—हाँ, जिन्हें आना था, वे सब आ गये।

**बाँयीं ओर का पहला**—कितने माण्डलीक आये हैं?

**दाहनी ओर का पहला**—कामरूप के कुमारराज, वल्लभी के ध्रुवसेन तथा अठारह और।

**बाँयीं ओर का दूसरा**—तो प्रायः सभी माण्डलीक आ गये?

**दाहनी ओर का पहला**—हाँ, प्रायः सभी; और सब अपनी-अपनी महिषियों के संग आये हैं।

**बाँयीं ओर का पहला**—और धर्म-संस्थाओं के प्रतिनिधि?

**दाहनी ओर का दूसरा**—अरे, वे तो बहुत हैं, कहाँ तक गिनती गिनाऊँ?

**बाँयीं ओर का दूसरा**—सारे आर्यावर्त की प्रजा भी तो एकत्रित हुई है। ऐसी भीड़ तो कुम्भ पर भी नहीं होती।

**बाँयीं ओर का पहला**—कुम्भ तो हर बारहवें वर्ष होता है, यह तो अश्वमेध और राजसूय-यज्ञ के समान यज्ञ है, जिसका अवसर सैकड़ों और सहस्रों वर्षों के पश्चात् आता है।

**बाँयीं ओर का पहला**—इसमें क्या सन्देह है?

**दाहनी ओर का पहला**—अब तो यज्ञ का सारा कार्य-क्रम भी लिखकर यज्ञशाला के द्वार पर लगा दिया गया है।

**बाँयीं ओर का पहला**—क्या है, बताओ।

**दाहनी ओर का दूसरा**—मैं तो लिख लाया हूँ।

**बाँयीं ओर का पहला**—सुनाओ, सुनाओ।

**दाहनी ओर का दूसरा**—(हाथ का काग़ज़ पढ़ते हुए) सुनो, प्रातःकाल की प्रार्थना के अनन्तर शिविका पर भगवान शिव, भगवान बुद्ध और भगवान आदित्य की मूर्तियों का यज्ञशाला में आगमन होगा। शिविका-वाहक का कार्य, सम्राज्ञी राज्यश्री, महाराजाधिराज हर्षवर्द्धन, कामरूपाधिपति कुमारराज भास्कर वर्मन और वल्लभी-नरेश सेनापति ध्रुवसेन करेंगे। शिविका के सम्मुख चलनेवाले पंच महावाद्यों को पाँच माण्डलीक नरपति बजावेंगे। दो माण्डलीक नरेश शिविका के सामने प्रतिहारी के रूप में चलेंगे। चार माण्डलीक नरपति शिविका पर तने हुए वितान के स्तम्भों को उठावेंगे और शेष माण्डलीक नरेशों में से एक शिविका पर छत्र लगावेंगे, दो चामर, दो मोरछल और दो व्यजन डुलावेंगे। इसके पश्चात् महाराजाधिराज साम्राज्य के समस्त कोष का दान करेंगे जो सब वर्णों के निर्धनों को बाँट दिया जायगा।

**बाँयीं ओर का दूसरा**—सब वर्णों में दान का बाँटना ही तो आर्य-धर्म के प्रतिकूल माना जाता है।

**बाँयीं ओर का पहला**—उँह, ऐसे विचारवाले कुछ व्यक्ति तो सदा ही रहते हैं। स्मरण नहीं है कि कुछ ब्राह्मणों ने सम्राज्ञी के राज्याभिषेक का भी विरोध किया था।

**दाहनी ओर का दूसरा**—इतना ही क्यों, शशांक के वर्तमान विद्रोह को कई ब्राह्मण धार्मिक विद्रोह मानते हैं।

**दाहनी ओर का पहला**—और बोधि-वृक्ष को कटवानेवाली कृति इस प्रकार के विचारवालों का समर्थन करती है।

**बाँयीं ओर का पहला**—शशांक के विद्रोह का कारण मेरी दृष्टि में तो धार्मिक न होकर राजनैतिक है।

**दाहनी ओर का दूसरा**—(मुस्कराकर) तब तो आप यह भी मानते होंगे कि भीतर से उसके बड़े-बड़े सहायक भी हैं।

**बाँयीं ओर का पहला**—(मुस्कराकर) मैं इस सम्बन्ध में कुछ न कहना ही अच्छा समझता हूँ।

**दाहनी ओर का पहला**—परन्तु, यदि आप आदित्यसेन के कारण माधवगुप्त पर सन्देह करते हैं, और उनका इस समय एकाएक लापता हो जाना इस सन्देह का और भी पुष्ट कारण मानते हैं, तो मैं कहना चाहता हूँ कि आपका सन्देह भारी भूल से भरा हुआ है। देखिए----।

**बाँयीं ओर का दूसरा**—अरे छोड़िए, इस चर्चा को। यज्ञ की चर्चा करते-करते हम लोग राजनैतिक चर्चा करने लगे।

**दाहनी ओर का पहला**—यह आप ही ने आरम्भ की है, महाशय।

**बाँयीं ओर का दूसरा**—मैं अपना दोष स्वीकार करता हूँ। (कुछ रुक कर अपने साथी से) चलो न, हम लोग भी यज्ञशाला देख आवें।

**बाँयीं ओर का पहला**—हाँ, हाँ, चलो।

**[बाँयीं ओर से आनेवालों का दाहनी ओर और दाहनी ओर से आनेवालों का बाँयीं ओर प्रस्थान। परदा उठता है।]**

## चौथा दृश्य

**स्थान**—प्रयाग में यज्ञशाला

**समय**—प्रात:काल

[दूरी पर गंगा बह रही है, उसका श्वेत नीर उदय होते हुए सूर्य की सुनहरी किरणों से चमक रहा है। बीच में सुवर्ण के रत्नजटित स्तम्भों के सहारे सुनहरी काम का एक वितान तना हुआ है। वितान के पीछे, बीचोंबीच कान्यकुब्ज के कोष का समस्त धन सुवर्ण के घटों में भरा हुआ रखा है। ये घट त्रिकोणाकार में एक दूसरे के ऊपर सजाये गये हैं, अतः उनके समूह सुवर्ण-पर्वत के शिखरों के समान दृष्टिगोचर होते हैं। इन घटों के आसपास राजकर्मचारी बैठे हुए हैं, परन्तु, इनमें माधवगुप्त और भण्डि नहीं हैं। वितान के बीचोंबीच सुवर्ण का एक सिंहासन रखा है। इस सिंहासन की दाहनी ओर महाधर्माध्यक्ष और बाँयीं ओर यानचांग बैठे हुए हैं। धर्माध्यक्ष के निकट की सुवर्ण की चौकियों पर सुवर्ण के थालों में पूजन की सामग्री रखी है। धर्माध्यक्ष की दाहनी ओर धर्म-संस्थाओं के प्रतिनिधि और राज्य के प्रतिष्ठित पुरुष बैठे हैं और इनकी दाहनी ओर पुरुष-जन-समुदाय दृष्टिगोचर होता है। सिंहासन के बाँयीं ओर माण्डलीक नरेशों की रानियाँ बैठी हैं। इन्हींमें जयमाला और अलका भी हैं। इनके बाँयीं ओर स्त्री-जन-समुदाय दिखायी पड़ता है, जिनमें छोटे-छोटे बालक भी हैं। सब लोग पृथ्वी पर की बिछावन पर ही बैठे हैं। सिंहासन के सामने बीच का भाग रिक्त है। कुछ देर के उपरान्त नेपथ्य में पंच महावाद्य बजते हैं, जिन्हें सुनते ही सब लोग हाथ बाँध-बाँधकर खड़े हो जाते हैं। वाद्य बन्द होते ही पाँचवें दृश्य में वर्णित प्रणाली से बुद्ध, शिव और आदित्य की मूर्तियाँ सुवर्ण की रत्नजटित शिविका पर आती हैं। उसपर चार माण्डलीक नरेश छोटा-सा वितान ताने हैं। शिविका पर सुनहरी काम है। उसके चारों छोटे-छोटे स्तम्भ सुवर्ण के हैं जो रत्नों से जड़े हुए हैं। छत्र, चामर, मोरछल और व्यजनों की डाँड़ियाँ भी रत्नजटित सुवर्ण की हैं। छत्र श्वेत कौशेय का है जिसपर रुपहरी काम है और मोतियों की झालर। व्यजन सुनहरी वस्त्र के हैं। सभी नरेशों की वेश-

भूषा हर्ष की सदा की वेश-भूषा के समान है। सबके सिरों पर श्वेत मालाएँ, अर्द्धचन्द्राकार-रूप में बँधी हुई हैं। शिविका के आते ही 'भगवान शिव की जय, भगवान आदित्य की जय, भगवान बुद्ध की जय' वाक्यों से यज्ञ-शाला गूँज उठती है। शिविका सिंहासन के सामने के रिक्त स्थान पर रखी जाती है और धर्माध्यक्ष आगे बढ़कर शिविका में-से तीनों प्रतिमाओं को उठाकर एक-एक कर सिंहासन पर प्रतिष्ठित करते हैं। छत्र, चामर, मोरछल व्यजन लिए हुए सातों माण्डलीक नरेश सिंहासन के पीछे जाकर खड़े होते हैं और छत्रवाले छत्र लगाते तथा अन्य छः नृपतिगण चामर, मोरछल और व्यजन डुलाना आरम्भ करते हैं। प्रतिहारी के रूप में आये हुए दोनों माण्डलीक-नरेश अपनी छड़ियों के संग सिंहासन के उभय ओर खड़े हो जाते हैं। हर्ष, राज्यश्री, कुमारराज और ध्रुवसेन शिविका को जिस मार्ग से लाये थे, उसी मार्ग से बाहर ले जाते हैं। पंच महावाद्य-वाले माण्डलीक-नरेश शिविका के आगे, तथा वितान के स्तम्भों को लिए हुए जो माण्डलीक आये थे, वे उस वितान को शिविका पर उसी प्रकार ताने हुए, शिविका के साथ-साथ बाहर जाते हैं। कुछ ही देर में ये लोग खाली हाथ लौटकर आ जाते हैं। सिंहासन के सामने रिक्त भाग में सिंहासन की ओर मुख कर आगे हर्ष तथा राज्यश्री, इनके पीछे कुमारराज तथा ध्रुवसेन और इनके पीछे अन्य माण्डलीक राजा बैठते हैं। खड़े हुए शेष जन भी बैठ जाते हैं। अब धर्माध्यक्ष एवं धर्म-संस्थाओं के अन्य प्रतिनिधिगण वेद-ध्वनि आरम्भ करते हैं। हर्ष तीनों प्रतिमाओं का संक्षिप्त पूजन कर सुवर्ण-थाल में आरती करते हैं और अन्तिम पुष्पाजंलि में सारा जन-समुदाय मूर्तियों पर पुष्प चढ़ाता है। वेद-ध्वनि बन्द होती और हर्ष कान्यकुब्ज के समस्त कोष का दान-संकल्प करते हैं। संकल्प महा-धर्माध्यक्ष बोलता है। इस संकल्प के पश्चात् हर्ष अपने कुण्डल, हार, केयूर, वलय और मुद्रिकाएँ उतार कर उनका संकल्प करते हैं।]

हर्ष—(संकल्प करने के पश्चात् खड़े होकर, अपने दोनों हाथ आगे कर राज्यश्री से) सम्राज्ञी, मैं आपसे एक वस्त्र की भिक्षा माँगता हूँ, क्योंकि ये बहुमूल्य दुकूल भी दान करूँगा।

[राज्यश्री खड़े होकर आँखों में आँसू भरकर, एक सादा वस्त्र हर्ष को देती है। हर्ष पहले उत्तरीय उतार कर पृथ्वी पर रख देते हैं, फिर राज्यश्री के दिये हुए वस्त्र को पहन अधोवस्त्र भी उतारकर उत्तरीय और अधोवस्त्र हाथ में ले संकल्प के लिए बैठते हैं। महाधर्माध्यक्ष संकल्प बोलना आरम्भ करता है। यज्ञशाला 'परमभट्टारक महाराजाधिराज राजर्षि हर्षवर्द्धन की जय' आदि घोष से गूँज उठती है। इसी समय ब्राह्मणों में से एक ब्राह्मण एकाएक खड़ा होकर अधोवस्त्र में छिपी हुई एक छुरी निकाल हर्षवर्द्धन की ओर शीघ्रता से बढ़ता है। उसकी यह कृति देख उसके निकट बैठे हुए कुछ ब्राह्मण भी इसी प्रकार छुरिकाएँ निकाल कर उस ब्राह्मण पर टूट पड़ते हैं। सभी लोग सिर उठाकर आश्चर्य से स्तम्भित हो इस घटना को देखते हैं। हर्षवर्द्धन की ओर बढ़नेवाले ब्राह्मण को पीछे से छुरिकाएँ निकालनेवाले ब्राह्मण आहत कर पकड़ लेते हैं। उसी समय सैनिक वेश में माधवगुप्त का प्रवेश। उसीके साथ चार सैनिक आदित्यसेन को लोहे की शृंखलाओं से बाँधे हुए लाते हैं। माधवगुप्त के मुख पर अत्यधिक उद्विग्नता और आदित्यसेन के मुख पर अत्यधिक क्रोध दृष्टिगोचर होता है। आदित्यसेन सिर झुकाकर खड़ा हो जाता है। माधवगुप्त हर्ष का अभिवादन कर एकटक हर्ष की ओर देखता है। आश्चर्य से स्तम्भित जन-समुदाय, जिसके मुख से अब तक एक शब्द भी न निकला था और जो ब्राह्मणों की इस घटना को एकटक देख रहा था, अब माधवगुप्त और आदित्यसेन की ओर देखने लगता है; फिर भी किसी के मुख से कुछ नहीं निकलता।]

हर्ष—[माधवगुप्त और आदित्यसेन को देख, आश्चर्य-भरे शब्दों

**में माधवगुप्त से)** माधव, तुम कहाँ चले गये थे? कब आये? यह सब क्या है?

**माधवगुप्त**—(**भर्राये हुए शब्द में**) परमभट्टारक की हत्या का षड्यन्त्र! इसीका पता पाकर आपसे बिना कुछ कहे ही मुझे इस षड्यन्त्र के नाश के लिए दूसरे षड्यन्त्र की रचना कर आपके पास से जाने को बाध्य होना पड़ा।

**हर्ष**—और इस षड्यन्त्र का रचयिता कौन है?

**माधवगुप्त**—(**उसी प्रकार के स्वर में**) साम्राज्य के विद्रोही मेरे बन्धु शशांक नरेन्द्रगुप्त और (**आदित्यसेन की ओर संकेत कर**) मेरा पुत्र आदित्यसेन।

**[हर्ष चौंक पड़ता और फिर सिर झुका लेता है। जन-समुदाय और भी आश्चर्य से आदित्यसेन की ओर देखता है। अब आदित्यसेन क्रोध से अपने ओंठ चबाता और दोनों हाथों को मलता है। कुछ देर सन्नाटा छाया रहता है।]**

**हर्ष**—(**धीरे-धीरे सिर उठाते हुए**) एक विद्रोही को तो तुम बन्दी करके लाये, दूसरा विद्रोही कहाँ है?

**माधवगुप्त**—(**कुछ सँभलकर**) उसे महाबलाधिकृत भण्डि ने युद्ध में धराशायी किया है।

**हर्ष**—(**जल्दी से**) मेरे युद्ध त्याग देने पर भी तुम लोगों ने युद्ध किया, इन विद्रोहियों के हृदय-परिवर्तन की प्रतीक्षा नहीं की?

**माधवगुप्त**—(**फिर उसी प्रकार भर्राये हुए स्वर में**) यह युद्ध अनिवार्य था, परमभट्टारक, आततायियों के हृदय में परिवर्तन नहीं होता।

हर्ष—और महाबलाधिकृत भण्डि कहाँ हैं, तुम अकेले कैसे लौटे ?

माधवगुप्त—(शान्त स्वर में) चुने हुए सैनिकों की जिस छोटी-सी सेना के साथ हम लोग गये थे, उसीको संग लेकर वे लौट रहे हैं। मैं इस बन्दी को लेकर शीघ्र इसलिए चला आया कि यज्ञ के अवसर पर पहुँच जाऊँ और देखूँ कि षड्यन्त्र को असफल करने का मेरा षड्यन्त्र सफल हो। फिर भी मुझे आने में कुछ विलम्ब तो हो ही गया।

[हर्ष फिर सिर झुका लेते हैं। फिर कुछ देर तक सन्नाटा छा जाता है।]

हर्ष—(फिर सिर उठाकर धीरे-धीरे) एक विद्रोही तो युद्ध में मारा गया। (आदित्यसेन की ओर संकेत कर) अब इस विद्रोही को भी तुम दण्ड दिलाना चाहते हो ?

माधवगुप्त—(खखारते हुए फिर अत्यधिक भर्राये हुए स्वर में) जी हाँ।

हर्ष—(पहले माधवगुप्त फिर आदित्यसेन और फिर माधवगुप्त की ओर देखकर) कौनसा दण्ड ?

माधवगुप्त—(कठिनाई से बोलते हुए) प्र......प्र......प्राण.........द ............दण्ड।

जन-समुदाय के कुछ व्यक्ति—धन्य है, धन्य है !

कुछ अन्य व्यक्ति—माधवगुप्त की जय !

सारा जन-समुदाय—माधवगुप्त की जय !

[एक ओर से दौड़ते हुए शैलबाला का प्रवेश।]

शैलबाला—कहाँ है, मेरा लाल, कहाँ है ?

**[शैलबाला बन्दी आदित्यसेन को देख, दौड़कर उससे लिपट जाती है और फूट-फूट कर रोने लगती है। आदित्यसेन उसी मुद्रा में चुपचाप खड़ा रहता है। केवल अपनी दोनों भुजाओं से माँ का आलिंगन कर लेता है। हर्ष फिर सिर झुका लेते हैं। माधवगुप्त कनखियों से शैलबाला एवं आदित्यसेन की ओर देखता है और जन-समुदाय एकटक शैलबाला की ओर। कुछ देर फिर निस्तब्धता रहती है।]**

**शैलबाला—(एकाएक आदित्यसेन को छोड़कर हर्ष की ओर बढ़, अपनी साड़ी का छोर फैलाकर)** भिक्षा माँगती हूँ, परमभट्टारक, अपने इस इकलौते पुत्र के प्राणों-------।

**आदित्यसेन—(सिर उठाकर, गरजकर)** क्या, क्या, कह रही है, माँ, क्या कह रही है! क्षत्राणी होकर भिक्षा! जो प्राण एक दिन जाना ही है, उसकी भिक्षा! शत्रु से भिक्षा! उत्तम होता, यदि मैं तेरे गर्भ में ही प्रवेश न करता। उत्तम होता, यदि मैं जन्मते ही मर जाता। मेरा इस लोक का जीवन तो समाप्त हो ही रहा है, पर, मरते समय भी पिता के सदृश क्या माता का भी स्मरण कर मुझे तू गौरव का अनुभव न करने देगी? क्या माता का नाम लेकर भी यह आदित्यसेन सहर्ष अपने प्राण न दे सकेगा? **(हर्ष से)** वर्द्धनराज, आप मेरी माता की बात न सुनिए, उस ओर ध्यान ही न दीजिए। पिताजी के कथनानुसार इस अन्तिम गुप्तवंशीय को प्राणदण्ड देकर मेरे गौरव की रक्षा कीजिए। मेरा गौरव न मेरे पिता पर अवलम्बित है और न माता पर। **(अपना वक्षस्थल फुलाकर सिर ऊँचा उठाते हुए)** वह मुझ पर अवलम्बित है, केवल मुझ पर।

**हर्ष—(शान्ति से मुस्कराते हुए)** नवयुवक, तुम सच्चे नवयुवक हो। युवावस्था में जैसा तेज, जैसा उत्साह, जैसी निर्भीकता होनी चाहिए वैसी ही तुम में है। परन्तु, देखो, तुम्हारे ये सद्‌गुण तुम्हारे एक विवेकहीन

विश्वास के कारण तुम्हें ठीक पथ पर न चला कर पथ-भ्रष्ट कर रहे हैं। आदित्यसेन, तुम मुझे वृथा ही गुप्त-वंश का शत्रु मान रहे हो। मैंने अपने वंश का गौरव बढ़ाने के लिए यह राज्य ग्रहण नहीं किया है। मेरे विवाह न करने के कारण वर्द्धन-वंश का तो कोई वंशज ही न रहेगा। अपने उत्कर्ष के लिए भी यह पद मैंने नहीं लिया है, यदि ऐसा होता तो मैं स्थाण्वीश्वर को कान्यकुब्ज का माण्डलीक राज्य क्यों बनाता? पुत्र, मुझे अपने से और अपने वंश से कभी आसक्ति का अनुभव नहीं हुआ, न किसी विशिष्ट धर्म और देश से ही अनुराग। इस विशाल विश्व को ही अपना देश मान, सारे धर्मों पर समान रूप से श्रद्धा रख और अपने-पराये सभी को अपना बन्धु समझ, मैंने अपने जीवन का अब तक का समय व्यतीत करने का प्रयत्न किया है। हाँ, इतने पर भी मुझे अनेक युद्ध करने पड़े हैं, अनेक विद्रोहियों का दमन करना पड़ा है, परन्तु उस परिस्थिति में कदाचित् वह अनिवार्य था। यदि मेरा अब तक का जीवन मेरी अभी कही हुई बातों को सिद्ध करने में समर्थ नहीं है, तो मैं तुम्हें अपने कथन की सत्यता का अन्य कौनसा प्रमाण दे सकता हूँ? **(कुछ रुककर)** मैं तुम्हें मुक्त करता हूँ, आदित्यसेन, इसलिए नहीं कि तुम्हारी माता ने मुझसे तुम्हारे प्राणों की भिक्षा माँगी है, परन्तु इसलिए कि तुमसे अधिक तेजस्वी, तुमसे अधिक उत्साही, तुमसे अधिक निर्भीक अन्य कोई युवक मुझे इस समय इस आर्यावर्त में दिखायी ही नहीं देता। तुमने यदि इन सद्‌गुणों का, अपने और अपने वंश के उत्कर्ष में उपयोग न कर लोक-सेवा में उपयोग किया तो मैं तुम्हें आशीर्वाद देता हूँ कि तुम इस आर्यावर्त के परम प्रतापी, सच्चे लोक-सेवी सम्राट् होगे और तुम्हारी कृति से तुम स्वयं तथा यह जगत् दोनों ही अनुपम सुख का अनुभव करेंगे। **(सैनिकों से)** छोड़ दो, सैनिको, आदित्यसेन को मुक्त कर दो।

**जन-समुदाय—(एक स्वर से)** राजर्षि हर्षवर्द्धन की जय!

[सैनिक आदित्यसेन को लोहे की शृंखलाओं से मुक्त करते हैं। वह बिना कुछ कहे अथवा बिना किसीका अभिवादन किये, कुछ विचार करते हुए धीरे-धीरे जाता है। माधवगुप्त कनखियों से उसकी ओर देखता है। शैलबाला के नेत्रों से आँसू बहने लगते हैं। हर्ष पहले माधवगुप्त फिर शैलबाला की ओर देख सिर झुका लेते हैं। जन-समुदाय हर्ष, माधवगुप्त और शैलबाला की ओर देखता है। उसी समय कुछ दूरी पर मण्डप में अग्नि लगती है। हल्ला होता है। कुछ लोग भागते हैं।]

**हर्ष—(माधवगुप्त से)** हैं! यह क्या माधव, यह भी क्या कुचक्रियों का कोई कुचक्र है?

**माधवगुप्त—(जल्दी से)** जान तो यही पड़ता है, परमभट्टारक, परन्तु चिन्ता नहीं, इसके बुझाने का अभी प्रबन्ध करता हूँ। इस अग्नि के संग ही आर्यावर्त के साम्राज्य के प्रति विद्रोहियों की अग्नि भी सदा के लिए शान्त हो जायगी।

**यवनिका-पतन**

समाप्त

# निवेदन

यह नाटक मैंने तारीख २५ जून १९३० को दमोह-जेल में लिखना आरम्भ किया और दस दिनों में यह समाप्त हो गया। यद्यपि इसके लिखने में मुझे केवल दस दिनों का समय लगा तथापि इसके कथानक और पात्रों को मैं वर्षों से सोचता रहा हूँ। अन्तिम बार जेल से निकलने के पश्चात्, इस नाटक में, मैंने कुछ परिवर्तन किये जिससे इसका समय सन् १९३४ रहे, सन् १९३० नहीं, क्योंकि समस्त संसार और भारतवर्ष के वायुमण्डल में इन चार वर्षों में यथेष्ट परिवर्तन हुआ है।

यह नाटक सामाजिक है। वर्तमान समाज का राजनीति से घनिष्ठ सम्बन्ध स्थापित हो गया है, इसलिए इसमें कुछ राजनैतिक बातों का भी समावेश हुआ है, अतः इसे अँगरेज़ी में 'सोशो-पुलेटिकल-ड्रामा' कहा जाय तो अनुपयुक्त न होगा। इसकी हस्त-लिखित प्रति जब मैंने कुछ मित्रों को सुनायी तथा पढ़ने को दी तब उन्होंने कुछ पात्रों के सम्बन्ध में मुझसे कहा कि अमुक-अमुक पुरुषों और स्त्रियों को सम्मुख रखकर, तुमने अमुक-अमुक पात्र की सृष्टि की है। अब यह नाटक सर्वसाधारण के सम्मुख उपस्थित किया जा रहा है। बहुत सम्भव है, कतिपय पाठक भी इसी प्रकार की कल्पना करेंगे, पर, मैं यह स्पष्ट कर देना चाहता हूँ कि किसी भी व्यक्ति-विशेष को लेकर किसी पात्र की सृष्टि नहीं की गयी है। नाटक का वर्तमान सामाजिक स्थिति से घनिष्ठ सम्बन्ध होने के कारण कुछ पाठकों को इस प्रकार का भ्रम हो सकता है।

इस नाटक में पद्य बिल्कुल ही नहीं हैं, क्योंकि इसमें मुझे उनकी थोड़ी भी आवश्यकता नहीं जान पड़ी।

**गोविन्ददास**

# नाटक के मुख्य पात्र, स्थान

**पुरुष—**

( १ ) **राजा अजयसिंह**—एक ज़मींदार
( २ ) **सर भगवानदास**—एक व्यापारी
( ३ ) **दामोदरदास गुप्ता**—सर भगवानदास का पुत्र, कौंसिल का सदस्य
( ४ ) **माननीय धनपाल**—मिनिस्टर
( ५ ) **पण्डित विश्वनाथ**—हिन्दू-सभा का सभापति, म्यूनिस्पैल्टी का प्रेसीडेण्ट, कौंसिल का सदस्य
( ६ ) **मौलाना शहीदबख़्श**—मुस्लिम-लीग का सदर, म्यूनिस्पैल्टी का वाइस-प्रेसीडेण्ट, कौंसिल का सदस्य
( ७ ) **कन्हैयालाल वर्मा**—'हिन्दुस्थान'-पत्र का सम्पादक
( ८ ) **डॉक्टर नेस्टफ़ील्ड**—क्रिश्चियन बैरिस्टर, बार-एसोसिएशन का प्रेसीडेण्ट, पब्लिक प्रॉसीक्यूटर
( ९ ) **प्रकाशचंद्र**—गाँव से नगर में आया हुआ एक युवक

**स्त्री—**

( १ ) **रानी कल्याणी**—अजयसिंह की पत्नी
( २ ) **लेडी लक्ष्मी**—भगवानदास की पत्नी
( ३ ) **रुक्मिणी**—दामोदरदास की पत्नी
( ४ ) **मनोरमा**—दामोदरदास की बहन
( ५ ) **सुशीला**—मनोरमा की सहेली
( ६ ) **मिस थेरिजा**—नेस्टफ़ील्ड की भतीजी
( ७ ) **तारा**—प्रकाशचंद्र की माता

**स्थान—एक नगर**

## उपक्रम

स्थान—एक दूकान

समय—तीसरा पहर

[छोटी-सी दूकान है। तीन ओर दीवालें दिखती हैं। दो ओर की दीवालों के सिरों पर थोड़ा-थोड़ा स्थान आने-जाने के लिए खुला है। तीनों दीवालों का शेष स्थान बिना दरवाज़ों की अलमारियों से भरा है, जिनमें चिनी-मिट्टी के बर्तन सजे हैं। दूकान के बीच में, एक छोटी-सी स्टूल पर एक वृद्ध मनुष्य बैठा है। उसके सिर पर छोटे-छोटे सफ़ेद बाल और लंबी सफ़ेद दाढ़ी है। वह एक कुरता तथा पायजामा पहने है, परन्तु सिर नंगा है।]

वृद्ध—देखो, देखो, मिट्टी के हैं, तो भी कैसे बर्तन हैं! चमकीला है पॉलिश इनका, सोने से भी अच्छे हैं!

[दाहनी ओर से एक साँड़ आता है। उसे देखते ही वृद्ध घबड़ाकर खड़ा हो जाता है।]

वृद्ध—(साँड़ को बर्तनों की ओर बढ़ते देख, चिल्लाकर) अरे, अरे, दौड़ो, दौड़ो, ख़रीदार की जगह दूकान में साँड़ आ गया, साँड़ आ गया।

यवनिका-पतन

# पहला अंक

## पहला दृश्य

**स्थान**—राजा अजयसिंह का उद्यान

**समय**—संध्या

[उद्यान में दूब का एक मैदान सुन्दरता से प्रीति-भोज (गार्डन-पार्टी) के लिए सजाया गया है। चारों ओर रंग-बिरंगे काग़ज़ का बंदनवार बँधा है, उसमें स्थान-स्थान पर चीनाई लालटेनें लटक रही हैं, जिनमें मोमबत्तियाँ जल रही हैं। वृक्षों पर बिजली की रंग-बिरंगी बत्तियाँ हैं। मैदान के बीच में कुछ दूरी पर, एक बड़ी-सी टेबिल रखी है, जिसपर सफ़ेद कपड़ा बिछा है और उसपर अँगरेजी केक, चाकलेट आदि कई प्रकार की मिठाइयाँ एवं फल चीनी की रकाबियों में सजे हुए हैं। बीच में फूलदानों में फूल सजे हैं। टेबिल के चारों ओर रेशमी गद्दीदार सुन्दर कुर्सियाँ हैं। तीन कुर्सियों पर दो मेंमें और एक अँगरेज़ बैठे हुए बातें कर रहे हैं जो बीच-बीच में खाते जाते हैं, परन्तु दूरी पर होने के कारण उनकी बात-चीत सुनायी नहीं देती। दाहनी ओर कई छोटी-छोटी टेबिलें रखी हुई हैं। ये भी कपड़े से ढँकी हैं और इनपर भी मिठाइयाँ और फल तथा फूलदान सजे हुए हैं। एक-एक टेबिल के चारों ओर चार-चार, बेत से बुनी

हुई, हाथदार कुर्सियाँ रखी हैं। कुछ टेबिलों की कुर्सियाँ ख़ाली हैं। एक टेबिल के चारों ओर धनपाल, दामोदरदास गुप्ता, रुक्मिणी और थेरिजा एवं दूसरी टेबिल की दो कुर्सियों पर मनोरमा और सुशीला बैठी हैं। धनपाल गेहुँएँ रंग का, लगभग चालीस वर्ष का, साधारणतया ऊँचा मनुष्य है। नोक कटी हुई (बटर-फ़्लाई) मूँछें हैं, जो सफ़ेद हो चली हैं। कपड़े अँगरेज़ी ढँग के हैं। संध्या के पहनने का टोप कुर्सी के नीचे रखा हुआ है। दामोदरदास गुप्ता साँवले रंग का, लगभग ३५ वर्ष का ठिगना और दुबला आदमी है। मूँछें मुड़ी (क्लीन-शेव्ड) हैं। काले मोटे फ़्रेम का चश्मा लगाए है। इसके वस्त्र भी धनपाल के सदृश हैं और इसका टोप भी कुर्सी के नीचे रखा हुआ है। रुक्मिणी गोरे रंग की लम्बी, लगभग तीस वर्ष की परम सुन्दर रमणी है। बाल अँगरेज़ी ढँग से कटे (बाव्ड) हैं। गुलाबी रंग की, ज़री के काम की बनारसी साड़ी और उसी रंग का बनारसी सलूका पहने है। साड़ी में पिन लगी है। हाथों में काँच की दो-दो और मोती की एक-एक चूड़ियाँ हैं। बाँयें हाथ में काले फ़ीते से सोने की छोटी-सी घड़ी बँधी है। गले में हीरे का हार और कान में हीरे के इयरिंग हैं। सोने के फ़्रेम का चश्मा लगाए है। नाक में और पैरों में कोई आभूषण नहीं है। मोजे और ऊँची एड़ी के बनारसी ज़री के सुनहरी जूते हैं। थेरिजा गेहुँएँ रंग की, ठिगनी, गठी हुई, लगभग पच्चीस वर्ष की साधारण सुन्दर स्त्री है। अँगरेज़ी कपड़े पहने है। बाल अँगरेज़ी ढँग से कटे हैं। सिर पर छोटी चटाई की टोपी है। आसमानी रंग का छोटा लहँगा (स्कर्ट) है, जो ऊँचा है और उसी रंग का सलूका (ब्लाउज़) है जिसके ऊपर का भाग बहुत नीचे तक खुला हुआ है। जाँघों तक गुलाबी रंग के मोज़े (स्टाकिंग्स) और ऊँची एड़ी के बादामी रंग के जूते हैं। मनोरमा, गौर वर्ण की, लगभग अठारह वर्ष की, दुबली, ठिगनी और सुन्दर युवती है। बैंगनी रंग की खादी की फूलदार छपी हुई साड़ी और वैसा ही सलूका पहने

है। बाल लम्बे हैं, जो हिन्दुस्थानी ढँग से सँवारे हुए हैं। मस्तक पर इंगुर की टिकली है। गले में मोती की कंठी, कान में हीरे के इयरिंग, नाक में लौंग, हाथों में काँच की दो-दो और मोती की एक-एक चूड़ी हैं। पैरों में मोज़े और स्लीपर हैं। सुशीला गेहुँएँ रंग की, भरे हुए शरीर की ठिगनी, साधारण तथा सुन्दर युवती है। अवस्था और वेश-भूषा मनोरमा के सदृश है, पर आभूषण रत्नजटित न होकर सोने के हैं। ये सभी बातें कर रहे हैं और बीच-बीच में खाते भी जाते हैं। इनकी बातचीत सुनायी देती है। बाँयीं ओर इसी प्रकार की कई टेबिलें हैं, जिनके चारों ओर चार-चार कुर्सियाँ हैं, पर इन टेबिलों पर कपड़ा नहीं है, कुर्सियाँ भी लोहे की हैं। इन टेबिलों पर भी मिठाइयाँ और फल सजे हैं, पर फूलदान नहीं है। कुछ कुर्सियाँ ख़ाली हैं और कुछ पर साधारण कोटि के मनुष्य साधारण वेश-भूषा में दिखायी देते हैं। ये खाने में तल्लीन हैं और कोई किसीसे नहीं बोलता। अजयसिंह और नेस्टफ़ील्ड दाहनी ओर से मेहमानों का स्वागत कर रहे हैं। कुछ को दाहनी ओर, कुछ को बाँयीं ओर भेजते हैं। जब कुछ देर तक कोई नहीं आता तब ये लोग दाहनी ओर की कुर्सियों पर बैठ जाते हैं। अजयसिंह गोरे रंग का, लगभग ६० वर्ष का दुबला-पतला वृद्ध मनुष्य है। मुख से जान पड़ता है कि कभी सुन्दर रहा होगा। छोटी-छोटी सफ़ेद मूँछें हैं। काली रेशमी शेरवानी और चूड़ीदार सफ़ेद सूती पायजामा पहने तथा सिर पर राजपूताने का गहरा लहरिये रंग का साफ़ा बाँधे हैं। शेरवानी में हीरे के बटन, बाँयीं ओर हीरे का स्टार और नीचे के जेब में घड़ी की, हीरे की, डबल चेन लगी हुई है। साफ़े में हीरे की कलगी है, जिसमें सफ़ेद पर फहरा रहा है। नेस्टफ़ील्ड गेहुँएँ रंग का, लगभग पचास वर्ष का मोटा और ठिगना आदमी है। बड़ी-बड़ी लाल रंग की मूँछें हैं, जो रोग़न (पोमेड) लगाकर बत्तीदार बनायी गयी हैं। मुँह में लम्बा सिगार है। लम्बा, अँगरेज़ी काला कोट (फ़्रॉग कोट) और धारीदार

पतलून तथा ऊँचा अँगरेजी टोप (टॉप हैट) पहने है। वास्केट के नीचे, नेकटाई के निकट सफ़ेद कपड़े की पट्टियाँ (व्हाइट-लाइनर) और काले जूतों पर सफ़ेद रंग के चमड़े (स्पैट्स) लगे हुए हैं। एक आँख में आई-ग्लास है, जो काले फ़ीते से बँधा हुआ है। यह फ़ीता गले में पड़ा है। आई-ग्लास कई बार आँख से खिसक आता है और इसे नेस्टफ़ील्ड फ़िर से लगाता जाता है। खानसामें सफ़ेद वर्दी लगाए हुए केक, चाय, शराब, सिगरेट, सिगार आदि बड़ी-बड़ी रकाबियों (ट्रे) में लिए हुए घूम रहे हैं।]

**दामोदरदास**—वही हुआ न, मिस्टर धनपाल, जो मैं सदा कहता था। नॉन-को-ऑपरेशन के समान ही सिविल-डिसओबीडियन्स भी फ़ेल हो गया। (अंगूर के गुच्छे में से एक अंगूर तोड़कर खाते हुए) उसी काँग्रेस की आज क्या दशा है जो नाइन्टीन-थर्टी-टू तक इस देश की सर्वेसर्वा थी।

**धनपाल**—(चाकलेट उठाकर खाते हुए) मैं तो इस सम्बन्ध में सदा तुमसे एग्री होता रहा हूँ, मिस्टर गुप्ता।

**दामोदरदास**—और देख लेना कि अन्त में मेरा यह कथन भी सत्य होकर रहेगा कि इस देश में भी संसार के अन्य देशों के समान सबसे अधिक प्रधानता आर्थिक प्रश्न की रह जानेवाली है। (चाकू से अमरूद काटता है।)

**रुक्मिणी**—यह तो ठीक है, पर आर्थिक प्रश्न की अपेक्षा मेरी दृष्टि से तो इस देश का सामाजिक प्रश्न अधिक आवश्यक है। (छुरी उठाकर) स्त्रियों का प्रश्न क्या साधारण प्रश्न है? उनमें शिक्षा नहीं, सामाजिक जीवन नहीं, कुछ भी नहीं है। वे जन्म भर परदे में सड़ायी जाती हैं। पुरुष जिस मार्ग से उन्हें ले जायँ वही उनका मार्ग है। (केक काटते हुए) क्या उन्हें कोई भी स्वतंत्रता है? माँ-बाप जिस अवस्था में, जिसके साथ चाहें, विवाह कर दें। यदि दुर्भाग्य से बाल्यावस्था में वैधव्य

आ गया, तो जन्म भर दुःख ही दुःख। अगर कोई विधवा न हुई और कहीं उसको बुरा पति मिल गया तो भी क्लेश ही क्लेश। डाइवोर्स तक नहीं हो सकता। **(काँटे से केक के टुकड़े को उठाते हुए)** मैं तो कहती हूँ कि जब तक इस देश की स्त्रियों का प्रश्न हल नहीं होता, तब तक इस देश की उन्नति का नाम लेना निरर्थक है। **(केक खाती है।)**

**दामोदरदास**—लीजिए, फिर वही राग छिड़ गया, मिस्टर धनपाल। **(रकाबी में शैम्पीन का ग्लास लिए हुए खानसामा आता है। दामोदरदास एक ग्लास उठाता है।)** इस बार जब से हम लोग विलायत से लौटे हैं तब से मेरी तो इन्होंने आफ़त कर डाली है। **(शैम्पीन पीते हुए)** मेरे, पैंतीस वर्ष तक की अवस्था में कम्पलसरी-विडो-रीमैरिज-बिल और डाइवोर्स-बिल, जो कौंसिल में पेश हैं, वे इन्हींकी कृपा के फल हैं। भूल गया, कृपा के क्या, कर्टन-लेक्चर्स के फल हैं। **(हँसता है।)**

**धनपाल**—**(इसने भी शैम्पीन का दूसरा ग्लास उठा लिया है, उसे पीते और सिर हिलाते हुए)** वेल, शी इज़ एब्सोल्यूट्ली राइट। बिना समाज-सुधार के इस देश का कभी कल्याण नहीं हो सकता।

**मनोरमा**—परन्तु, भाई साहब, इन बिलों से क्या समाज का सच्चा हित हो जायगा? **(संतरा छीलते हुए)** मेरा तो मत है कि कानून-द्वारा समाज-सुधार करना ही ठीक सिद्धान्त नहीं है। समाज-सुधार राजकीय शक्ति की अपेक्षा आन्तरिक परिवर्तन द्वारा ही करने का प्रयत्न अच्छा है और वही स्थायी भी रह सकता है। मैं तो.........। **(संतरा खाती है।)**

**दामोदरदास**—**(कुछ रुखाई से शैम्पीन पीते-पीते)** तुमको अभी इन सब विषयों पर विचार ही नहीं करना चाहिए, मनोरमा, तुम्हारा काम अभी पढ़ना है। **(खाँसता है।)**

**थेरिजा**—(**इसने भी शैम्पीन का एक ग्लास उठा लिया है, उसे पीते-पीते**) और एज्यूकेशन के बाद मिस गुप्ता खुद मान लेंगी कि कानून के सिवा ऐसे रिफ़ार्मस् करने का और कोई रास्ता ही नहीं है। मैं तो कहूँगी कि अगर मिस्टर गुप्ता के बिल लॉ बन जायँ और मिसेज़ गुप्ता के मुआफ़िक सौ लेडीज़ भी इस मुल्क में हो जायँ तो आज के सब पुलेटिकिल लीडर्स से ज़्यादा इस मुल्क की बेहतरी हो सकती है।

**दामोदरदास**—(**मुँह बिचकाकर**) ओह ! डोन्ट टॉक ऑफ़ पुलेटिकिल लीडर्स, मिस नेस्टफ़ील्ड, उनमें क्या रखा है ? गाँधी का नॉन-को-ऑपरेशन और सिविल-डिसओबीडियन्स फेल हो गया, स्वराजिस्ट के ऑब्सट्रक्शन से कुछ न हुआ और रिसपांसविस्ट या माडरेट्स से कभी कुछ होनेवाला है ? (**खाली कर ग्लास टेबिल पर रख देता है।**)

**धनपाल**—(**सिर हिलाते और पीते हुए**) देअर आइ डोन्ट एग्री, मिस्टर गुप्ता। जब इस देश में कुछ होगा, तब (**ग्लास टेबिल पर रखते हुए**) हमारी एवोल्यूशन और कॉंस्टीट्यूशनल थियोरी से ही।

**दामोदरदास**—उसी थियोरी से न, जिसके पास प्रेयर, पिटिशन और प्रोटेस्ट केवल ये तीन शस्त्र हैं ? राम-राम कीजिए । अजी जनाब, यदि एक ओर गाँधी का डायरेक्ट एक्शन फ़ेल हुआ है, तो दूसरी ओर आपका कॉंस्टीट्यूशनल्इज़्रिम भी गड़ चुका है। जब भी इस देश में कुछ होगा तब हम फ़ॉइनेन्सर्स से। अँगरेज़ लोगों से आप आर्थिक कुंजी अपने हाथ में ले लीजिए, ये आप-से-आप इस देश से चले जायँगे। (**सिगरेट जलाते हुए**) इण्डियन-जॉइन्ट-स्टॉक कंपनियों से सारे देश में उद्योग-धंधे फैला दीजिए, विलायती कम्पनियों के हाथ से व्यापार छीन लीजिए, बस समाप्त; स्वराज्य मिल गया।

**थेरिजा**—(**शैम्पीन का ग्लास ख़ाली कर टेबिल पर रखते हुए**)

पर, मिसेज़ गुप्ता के मुआफ़िक सोशल रिफ़ॉर्मस् के बिना स्वराज्य फ़िज़ूल की चीज़ होगी।

दामोदरदास—(मुस्कराकर) हाँ, हाँ, यह मैं भी मानता हूँ। मिस्टर धनपाल, आप अपना ही उदाहरण क्यों नहीं लेते ? जब से आप एग्रीकल्चर और इन्डस्ट्री के मिनिस्टर हुए हैं और जब से मैंने अपनी इरीगेशन-स्कीम सरकार के सामने रखी है, तब से ये लोग कैसे घबड़ा गये हैं ? (ज़ोर से धुआँ खींचकर छोड़ते हुए) सबसे बड़ा डर तो इन्हें यह लग रहा है कि इतनी बड़ी स्कीम का ठेका मिनिस्टर किसी इण्डियन कम्पनी को न दे दे।

**[विश्वनाथ, शहीदबख़्श और भगवानदास का प्रवेश। अजयसिंह और नेस्टफ़ील्ड इनका स्वागत कर इन्हें दाहनी ओर भेजते हैं। धनपाल, दामोदरदास, रुक्मिणी, थेरिजा, मनोरमा और सुशीला खड़े हो जाते हैं, कुछ इन लोगों से हाथ मिलाते हैं। ये लोग पास की कुर्सियों पर बैठ जाते हैं। सबों में बातें आरंभ होती हैं। शहीदबख़्श खाना भी आरंभ करता है, परन्तु विश्वनाथ और भगवानदास नहीं खाते। विश्वनाथ लगभग ५५ वर्ष का, दुबला-पतला, ठिगना, गेहुँएँ रंग का मनुष्य है। सफ़ेद मूँछें हैं, बालाबरदार सफ़ेद अँगरखा और सादा, सफ़ेद पायजामा पहने है। गले में सफ़ेद दुपट्टा है और सिर पर उसी रंग का साफा। सब कपड़े खादी के हैं। सादे हिन्दुस्थानी जूते हैं। मस्तक पर सफ़ेद चन्दन की टिकली है। शहीदबख़्श लगभग ४० वर्ष का साँवला, ऊँचा-पूरा और मोटा आदमी है। ख़िजाब की हुई काली छोटी-छोटी मूँछें और दाढ़ी है। काली शेरवानी, उसपर काला चोग़ा और ढीला, सफ़ेद पायजामा पहने है। सिर पर तुर्की टोपी और पैरों में अँगरेजी जूते हैं। शेरवानी में चाँदी के मीना किये हुए बटन लगे हैं। भगवानदास लगभग ६५ वर्ष का**

**साँवले रंग का बहुत मोटा और ठिगना मनुष्य है। बड़ी-बड़ी सफ़ेद मूँछें हैं। मस्तक पर रामानन्दी मोटा तिलक है। सफ़ेद अँगरखा और पायजामा पहने है। गले में ज़री का सफ़ेद दुपट्टा और सिर पर गोल पगड़ी है। पैरों में देशी जूते हैं। मोती की दो-लड़ की कंठी, हाथों में सोने के कड़े और कानों में सोने की मुरकियाँ पहने है। मुरकियों के भार से कानों के छेद बहुत लम्बे हो गये हैं।]**

**दामोदरदास**—(**विश्वनाथ से**) कहिए, पण्डितजी, हिन्दू-सभा का काम कैसा चल रहा है? (**सिगरेट की राख तश्तरी में झाड़ता है।**)

**विश्वनाथ**—साधारणतया ठीक ही चल रहा है, गुप्ता साहब। आप जानते ही हैं कि आजकल हर काम में शिथिलता है।

**धनपाल**—(**यह भी अब सिगरेट पी रहा है**) मुझे तो इस बात पर आश्चर्य होता है कि पण्डितजी और मौलाना साहब हिन्दू-महासभा और मुस्लिम-लीग के कार्यों में तो लड़ते हैं, पर म्यूनिस्पैल्टी में मिल-जुलकर काम करते हैं।

**शहीदबख़्श**—वाह! मिनिस्टर साहब, वाह! यह आपने ख़ूब फ़रमाया। हम लोगों का कुछ ज़ाती झगड़ा थोड़े ही है; उसूलों की लड़ाई है; और सबूत भी आप ख़ुद ही दे रहे हैं। अगर कुछ ज़ाती झगड़ा होता तो जिस कमिटी के पण्डित साहब प्रेसीडेण्ट हैं, उसका मैं वाइस-प्रेसीडेण्ट क्यों कर रह सकता था?

**भगवानदास**—बिलतुल थीत फरमाते हैं, मौलाना साहब।

**[कन्हैयालाल और प्रकाशचंद्र का प्रवेश। अजयसिंह और नेस्टफ़ील्ड कन्हैयालाल को दाहनी ओर और प्रकाशचंद्र को बाँयीं ओर भेजते हैं। कन्हैयालाल चला जाता है और धनपाल आदि सबों से मिल-जुलकर शहीदबख़्श की पासवाली कुर्सी पर बैठ जाता है। प्रकाशचंद्र बाँयीं ओर**

**जाकर चारों ओर देखता है। कुछ लोगों के मुख की ओर बड़े ध्यान से देखता है। बाँयीं ओर की सजावट को देख बाँयीं ओर की कुर्सियों पर नहीं बैठता, अजयसिंह दाहनी ओर चला जाता है। प्रकाशचंद्र और नेस्टफ़ील्ड में बातचीत आरंभ होती है। अब लोगों का ध्यान इस ओर आकर्षित होता है। कन्हैयालाल लगभग ४० वर्ष का, दुबला-पतला, गोरे रंग का ठिगना मनुष्य है। बड़ी-बड़ी मूँछें हैं। खादी का कोट और धोती पहने है। गले में दुपट्टा है और सिर पर गाँधी टोपी। चितकबरे मोटे फ़्रेम का चश्मा लगाए है और कोट के ऊपर के जेब में सोने के क्लिप का फ़ाउन्टेन-पेन। पैरों में गुजराती स्लीपर हैं। प्रकाशचंद्र गोरे रंग का, लगभग २२ वर्ष का, ऊँचा, भरे हुए शरीर और मुख का अत्यन्त सुन्दर युवक है। रेख निकल रही है। खादी का कुरता, धोती और गाँधी टोपी पहने है। पैरों में गुजराती स्लीपर हैं।]**

**प्रकाशचंद्र**—यह भेद-भाव यहाँ क्यों रखा गया है?

**नेस्टफ़ील्ड**—मालूम होता है, आपने पहले-पहल ही इस तरह की पार्टी देखी है।

**प्रकाशचंद्र**—जी हाँ, मैं गाँव से इस नगर में कुछ ही समय पूर्व आया हूँ और इन थोड़े से दिनों में ही यहाँ का जो अनुभव हुआ है, वह बड़ा विचित्र है।

**[नेपथ्य में मोटर का बिगुल बजता है, फिर मोटर खड़े होने का शब्द आता है। लाल वर्दी पहने हुए एक सिपाही का प्रवेश।]**

सिपाही—**(अजयसिंह को सलाम कर)** लाट साहब तशरीफ़ ले आये, हुजूर।

**[अजयसिंह जल्दी-जल्दी जाता है। सिपाही पीछे-पीछे जाता है। आगे-**

**आगे गवर्नर की लेडी और उसके पीछे गवर्नर, चीफ़ सेक्रेटरी और गवर्नर के एडीकाँग का प्रवेश। सबसे पीछे अजयसिंह आता है। गवर्नर, लेडी और चीफ़ सेक्रेटरी साधारण अँगरेजी कपड़ों में हैं; एडीकाँग फ़ौजी कपड़ों में। प्रकाशचंद्र गवर्नर से बात करने के लिए आगे बढ़ता है, परन्तु गवर्नर बिना कोई ध्यान दिये गद्दीवाली कुर्सियों की ओर जाता है। नेस्टफ़ील्ड भी प्रकाशचंद्र को वहीं छोड़ उसी ओर जाता है। दाहनी ओर-वाले सब मेहमान एक-एक करके गवर्नर आदि से मिलते हैं। अजयसिंह गवर्नर के पास की गद्दीवाली कुर्सी पर बैठ जाता हैं। नेस्टफ़ील्ड भगवानदास के पास की कुर्सी पर बैठता है। खाना-पीना और धीरे-धीरे बातें आरंभ होती हैं, जो सुन नहीं पड़ती हैं। प्रकाशचंद्र इतनी देर तक इधर-उधर ध्यान से देखता रहता है और फिर बाँयीं ओर की एक टेबिल पर की मिठाई आदि नीचे रख, उसपर खड़े हो, जोर से बोलना आरम्भ करता है। सब लोग आश्चर्य से उसे देखते हैं। नेस्टफ़ील्ड उसे रोकना चाहता है, पर गवर्नर संकेत कर मना कर देता है। वह बोलता जाता है।]**

**प्रकाशचंद्र**—बहनो और भाइयो ! इस नगर की अनेक बातों में परिवर्तन की आवश्यकता है, उनमें से एक है धनियों और निर्धनों, पठितों और अपठितों, समाज में किसी भी कारण से उच्च स्थान रखनेवाले और पतित व्यक्तियों का परस्पर भेद-भाव। इस भेद-भाव का दर्शन यद्यपि मैंने इस नगर के अनेक व्यवहारों में किया था, तथापि मुझे यह आशा न थी कि प्रीति-भोज में, समान-प्रीति से परस्पर मिलनेवाले अवसर पर भी, प्रीति के बीच, भेद-भाव को इस प्रकार का प्रधान स्थान रहेगा। प्रीति और भेद का, जो एक-दूसरे के परस्पर विरोधी हैं, विलक्षण मिलन इस प्रीति-भोज में दिख रहा है।

**बाँयीं ओर बैठे हुए कुछ व्यक्ति**—ठीक, बिल्कुल ठीक।

प्रकाशचंद्र—महाशयो ! आप लोग ठीक तो कहते हैं, पर आपको कृपा कर, अपने विचारों और कृति को मिलान करके भी देखना चाहिए।

**[दामोदरदास ज़ोर से हँसता है। दाहनी ओर के कुछ व्यक्ति उसका साथ देते हैं। बाँयीं ओर के व्यक्ति अपने खाने के लिए बढ़े हुए हाथों को रोक लेते हैं।]**

**प्रकाशचंद्र—(दामोदरदास तथा अन्य बड़े आदमियों की ओर देखकर)** आप लोग अपने भाइयों पर हँसते हैं। महाशयो ! यह हँसने की नहीं, गंभीरता से विचार करने की बात है। यदि मेरे इन भाइयों को अपनी पतित अवस्था का ज्ञान नहीं है, और इस अवस्था तक में ये आनन्द मानते हैं, तो इसमें इनका दोष कम और आपका अधिक है। आज शताब्दियों से आपने ही इन्हें दबा कर रखा है, इनके हृदयों के स्वतंत्र भावों को कुचला है।

**बाँयीं ओर के व्यक्ति**—अवश्य, अवश्य।

प्रकाशचंद्र—**(बाँयीं ओर के पुरुषों को देख)** परन्तु, प्यारे भाइयो ! अब वह समय चला गया जब ये धनी, ये समाज के भूषण, ये समाज के स्तंभ हम लोगों को इस प्रकार रख सकें। मुट्ठी भर लोगों के धन की थैली, चाँदी-सोने के निर्जीव टुकड़े एवं इने-गिने व्यक्तियों की बुद्धि, तथा विद्या का थोथा घमंड देश के करोड़ों निर्धनों और अपठितों की मनुष्यता को कुचल रखने में असमर्थ हैं। प्यारे भाइयो ! हमारा उत्थान हमारे हाथ में है।

**बाँयीं ओर के कुछ व्यक्ति**—ठीक है, बिल्कुल ठीक है।

**[अनेक व्यक्ति प्रकाश के पास खड़े हो जाते हैं।]**

**प्रकाशचंद्र**—फिर, महाशयो ! इस धन को उत्पन्न करनेवाले कौन हैं?

किसान। परमेश्वर-द्वारा दिये गये निर्धन और धनवान के समान, शरीर के रक्त को किसान पसीने में बहाता है, उसके भूखे और नंगे रहते हुए उसका उत्पन्न किया हुआ सारा धन (**अजयसिंह तथा भगवानदास की ओर संकेत कर**) इन धनवानों की तिजोरियों में आता है, इन प्रीति-भोजों में बहता है तथा बाहर खड़ी हुई मोटरों में उड़ जाता है।

**बाँयीं ओर के पुरुष**—शेम ! शेम !

**प्रकाशचंद्र**—इसके सिवाय भी, विदेशी सरकार जिसकी सत्ता इन्हीं धनवानों पर निर्भर है, इन्हें सहायता देती है और इस सहायता के बदले ये लोग इस सरकार को सुरक्षित रखने के लिए उचित ही नहीं, सर्वथा अन्यायपूर्ण मार्गों से उसकी सहायता करते हैं । इस प्रकार वस्तुएँ एक विचित्र चक्र में घूम रही हैं; परन्तु, प्यारे भाइयो ! इस चक्र-व्यूह का विध्वंस हमारे लिए आवश्यक हो गया है; इसके नाश में ही हमारा उत्थान और इसकी स्थिति में ही हमारा पतन है। अतः चलिए, हम यहाँ एक क्षण भी न ठहरेंगे।

**बाँयीं ओर का एक युवक**—तुम्हारा नाम क्या है ?

**प्रकाशचन्द्र**—प्रकाश।

**वही युवक**—प्रकाश की जय, भेद-भाव का नाश हो, इस भोज से असहयोग करो।

**बाँयीं ओर के व्यक्ति**—प्रकाश की जय, भेद-भाव का नाश हो।

**[आगे-आगे प्रकाशचंद्र जाता है। बाँयीं ओर के व्यक्तियों में थोड़ी-सी कानाफूसी होती है, परन्तु शीघ्र ही कुछ को छोड़कर सारे साधारण श्रेणी के पुरुष प्रकाशचंद्र के पीछे-पीछे जाते हैं।]**

**दामोदरदास**—(**कन्हैयालाल से**) वेल मिस्टर वर्मा, यह आप अपने साथ किसे ले आये ?

**कन्हैयालाल**—(**घबड़ाये हुए**) क्या कहूँ ! मुझे यह सन्देह तक न था कि यह व्यक्ति इतनी गड़बड़ी मचायगा।

**दामोदरदास**—पर, यह है कौन ?

**कन्हैयालाल**—यह मैं भी नहीं जानता।

**दामोदरदास**—फिर, बिना जान-पहचान के आदमी को कैसे ले आये ?

**कन्हैयालाल**—(**कुछ सँभलकर**) नहीं, लाने के लिए जितना जानने की आवश्यकता है, उतना जानता था। कई दिनों से यह 'हिन्दुस्थान'-कार्यालय में आता था, मुझे अच्छा युवक जान पड़ा, नगर का सामाजिक जीवन देखने के लिए उत्सुक रहता था, निमंत्रण-पत्र में मित्रों को लाने का स्थान रहता ही है, अतः ले आया।

**दामोदरदास**—(**दूसरा सिगरेट जलाते-जलाते**) तब तो, भाई, आगे से निमन्त्रण-पत्रों में भी सुधार करना होगा।

**धनपाल**—(**सिर हिलाकर**) ओह ! बड़ी गड़बड़ी हुई। न जाने हिज़ एक्सलेंसी क्या सोचते होंगे। (**सिगरेट बुझाकर रकाबी में रखता है।**)

**नेस्टफ़ील्ड**—(**सिर नीचा किये हुए सिगार पीते-पीते**) मेरा तो सब इन्तज़ाम ही खराब हो गया; क्या कहूँ। मुझे तो हिज़ एक्सलेंसी को अपना चेहरा दिखाने में भी शर्म आती है।

**विश्वनाथ**—(**चिन्तित होकर**) यदि यह युवक यहाँ रहा तो यहाँ के सार्वजनिक जीवन में कदाचित् फिर वैसी ही गड़बड़ी मचेगी, जैसी असहयोग और सत्याग्रह के समय मची थी।

शहीदबख्श—(बेपरवाही से सिगरेट पीते हुए) आप हिन्दुओं को सँभालिए, मुसलमानों में इसकी दाल न गलेगी, क्योंकि इस शहर के हिन्दू ही जोशीले हैं।

कन्हैयालाल—(भर्राये हुए शब्दों में धीरे-धीरे विश्वनाथ से) मैं समझता हूँ, मेरा भी यहाँ ठहरना अब ठीक नहीं है, नहीं तो नगर में अनेक प्रकार की चर्चा होगी। (जाता है।)

[मेहमानों को फूल-मालाएँ पहनाई जाती हैं तथा फूलों की तुर्रियाँ, चाँदी के वर्क़ लगे हुए पान और इलायची आदि दी जाती है। गवर्नर जाने को उठता है, उसीके संग कई लोग उठते हैं।]

गवर्नर—(जाते हुए, नेस्टफ़ील्ड से) ए ब्रिलियन्ट स्पीकर देट यंग मैन वाज़, डॉक्टर।

नेस्टफ़ील्ड—(घबड़ाये हुए) वेल सर, वेल सर..........।

[गवर्नर आदि का प्रस्थान।]

धनपाल—(जाते हुए, अजयसिंह से हाथ मिला) वेल, राजा साहब। (सिर हिलाता है।)

अजयसिंह—(भर्राये हुए शब्द में धीरे-धीरे) क्या कहूँ, मिनिस्टर साहब, आप ही के हाथ बात है; आप ही सँभालिए।

धनपाल—(सिर हिलाते हुए धीरे से) मैं देखूँगा। (जाता है।)

[विश्वनाथ, शहीदबख्श, दामोदरदास, रुक्मिणी, थेरिजा आदि अजयसिंह और नेस्टफ़ील्ड से मिलकर जाते हैं।]

मनोरमा—(जाती हुई, सुशीला से धीरे-धीरे) कितना सुन्दर भाषण था, सुशीला!

सुशीला—मैं तो मंत्र-मुग्ध-सी हो गयी थी, बहन।

मनोरमा—और मेरे हृदय में तो कई बार आया कि मैं भी इस भोज से असहयोग कर उस युवक के पीछे-पीछे चल दूँ।

[दोनों का प्रस्थान।]

नेस्टफ़ील्ड—(सबके जाने के पश्चात्) बहुत बुरा हुआ, राजा साहब।

अजयसिंह—(घबड़ाये हुए) क्या कहूँ, वैरिस्टर साहब।

नेस्टफ़ील्ड—आपसे गवर्नर साहब ने क्या कहा?

अजयसिंह—कुछ भी नहीं,......प......प......पर......।

नेस्टफ़ील्ड—यह सब कन्हैयालाल ने किया। आप उसे इतना खिलाते हैं; फिर भी वह कुछ न कुछ गड़बड़ी किया ही करता है। मैं हमेशा आपसे कहता हूँ कि इन अख़बारनवीसों पर ज़रा भी यक़ीन न कीजिए।

अजयसिंह—पर, बैरिस्टर साहब, आजकल बिना इनको हाथ में रखे भी तो काम नहीं चलता।

नेस्टफ़ील्ड—ख़ैर, अब उस बदज़ात कन्हैयालाल को सँभालना पड़ेगा। उसके सँभालने की तरकीब तो आप जानते ही हैं, वही थैली की नज़र। पर, मुश्किल तो यह है कि आपका एक पैसा भी ख़र्च होने से मेरी जान निकलती है। (कुछ ठहरकर) अच्छा, अब परेशान न होइए, आराम कीजिए, जो कुछ भी होगा ठीक किया जायगा।

अजयसिंह—मैनी-मैनी थेंक्स बैरिस्टर साहब।

[दोनों का प्रस्थान। परदा गिरता है।]

## दूसरा दृश्य

स्थान—रानी कल्याणी के कमरे की दालान

समय—संध्या

[दालान के पीछे की दीवाल रँगी हुई है। कोई दरवाजा नहीं है। दोनों सिरों पर दो खम्भे हैं। अजयसिंह का एक ओर से प्रवेश।]

अजयसिंह—(ज़ोर से) कल्याणी! कल्याणी!

नेपथ्य से—आयी, महाराज।

[कल्याणी का दूसरी ओर से प्रवेश। कल्याणी लगभग ४० वर्ष की दुबली, लम्बी और गोरे रंग की स्त्री है। मुँह पर शोक-चिन्ह दिखायी देते हैं। बड़ी-बड़ी आँखों के चारों ओर गड्ढे पड़ गये हैं। शरीर पर सफ़ेद रेशमी सादी साड़ी और चोली है। हाथों में काँच की चार-चार और मोतियों की दो-दो चूड़ियाँ हैं। गले में मोतियों की कंठी, नाक में हीरे की लौंग और कानों में हीरे के कर्णफूल तथा मोतियों के झुमके हैं। सिर पर इंगुर की टिकली और माँग में सेंदुर है, बाल पुराने ढँग से सँवारे हुए हैं। पैरों में सोने के छड़े तथा स्लीपर हैं।]

अजयसिंह—(भर्राये हुए स्वर में) तुमने सुना, आज और क्या अनर्थ हुआ?

कल्याणी—अभी-अभी सब सुनकर आयी हूँ।

अजयसिंह—न जानें भाग्य में और क्या बदा है। जो कर्म किये हैं, उनका फल तो भोगना ही होगा। जवानी के पापों का बुढ़ापे में

प्रायश्चित्त करना है। इधर सर भगवानदास का बढ़ता हुआ कर्ज़ खाये जाता है, उधर वंश का जो थोड़ा बहुत सम्मान है उसकी रक्षा के लिए नित-नये ख़र्च करने पड़ते हैं और इतने पर भी कोई न कोई सरकारी तोहमत खड़ी हो जाती है।

**कल्याणी**—महाराज, क्षमा करें, बढ़ते हुए कर्ज़ के चुकाने के लिए मितव्ययिता की आवश्यकता है, परन्तु, केवल काल्पनिक मान और ऐश्वर्य के दिखावे के लिए आप उलटा अधिक ख़र्च कर, एक प्रकार से पाप का पाप से नाश करने की निरर्थक चेष्टा कर रहे हैं। सरकारी आपत्तियाँ, आपके उन्हें निरन्तर प्रसन्न करने का प्रयत्न करते रहने पर भी, आप ही कहते हैं, बढ़ती जाती हैं। भक्ति का फल तो संसार में सदा अच्छा मिलता है, परन्तु इस भक्ति से तो, जैसे-जैसे भक्ति बढ़ती जाती है, वैसे-वैसे भक्त का कष्ट बढ़ता जाता है, महाराज, यह ख़र्च और भक्ति की प्रणाली ही................ ।

**अजयसिंह**—(बात काटकर) पर, कल्याणी, वह प्रकाश, सच्चा प्रकाश था। कैसा सुन्दर मुख, कैसा सुन्दर शरीर और कैसी सुन्दर बोली! उसके इतने अनर्थ करने पर भी ज्यों-ज्यों मैं उसकी ओर देखता था, मेरा हृदय प्रेम से उसकी ओर खिंचता-सा जान पड़ता था। अपुत्रक होने के क्लेश का जितना अनुभव मैंने आज किया, उतना इसके पूर्व आज तक कभी न किया था। कल्याणी, इन्दु को घर से न निकालता और उसके गर्भ से यदि पुत्र ही हो जाता तो वह आज प्रकाश की ही अवस्था का होता, क्यों?

**कल्याणी**—हाँ, महाराज, उस बात को आज बाइस वर्ष हो चुके।

**अजयसिंह**—आह! कल्याणी, वह सारी घटना आज फिर आँखों के सम्मुख घूम रही है। (जल्दी-जल्दी) उन ज्योतिषियों के झाँसे में आ, कि

मुझसे उसे पुत्र न होगा, इन्दु-सदृश सुन्दर और विदुषी स्त्री के रहते केवल ३६ वर्ष की अवस्था में तुमसे विवाह किया। उसके दो वर्ष के पश्चात् जब इन्दु के ही गर्भ रह गया तो उसपर व्यभिचार का सन्देह कर, उसे घर से निकाल दिया। **(हाथ मलते हुए)** कल्याणी, कल्याणी, मैं स्वयं तो चरित्रहीन था ही, सारी सम्पत्ति नष्ट कर ही डाली, पर हाय! उस पतिव्रता पर सन्देह का पाप क्यों किया?

**कल्याणी**—पर, अब इस शोक से क्या होगा, महाराज? किये हुए बुरे कर्मों का निवारण उन्हें भूलने के प्रयत्न से ही हो सकता है। उन्हें याद कर-कर के तो आप अपना शोक और बढ़ा रहे हैं, स्वास्थ्य और बिगाड़ रहे हैं।

**अजयसिंह**—सचमुच तुम स्त्रियाँ देवियाँ होती हो, कल्याणी। मुझसे तुम्हें इतनी सहानुभूति! मैंने तुम्हें क्या सुख दिया? कुछ नहीं, कल्याणी, कुछ नहीं। इन्दु को और तुम्हें, दोनों को ही कष्ट दिया, दोनों पर ही अत्याचार किये, और तुम दोनों ने क्या न किया? जिस मदिरा के छूने में भी तुम लोग पाप समझती थीं, उस मदिरा के प्याले भर-भर कर मुझे पिलाये। मेरे कारण वेश्याओं..................।

**कल्याणी**—**(बात काटकर)** महाराज, उन बातों का तो स्मरण न दिलाना ही ठीक है।

**अजयसिंह**—**(टहलते हुए)** मैंने केवल इतने ही पाप नहीं किये, कल्याणी, स्त्री और गर्भ में अपने पुत्र की भी हत्या की। हा! इन्दु ने निश्चय ही आत्म-हत्या कर ली होगी, नहीं तो क्या बाइस वर्ष तक, इतना प्रयत्न करने पर भी, उसका पता न चलता?

**कल्याणी**—इसमें तो कोई सन्देह नहीं है, महाराज।

**अजयसिंह**—कल्याणी, मैं कौनसे नरक में पड़ूँगा? नरक में भी कदाचित् मेरे लिए स्थान न हो।

कल्याणी—चलिए, भोजन कीजिए, इन सब बातों को भूल जाइए। जितने दिन अब संसार में रहना है, सुख से रहने का प्रयत्न करना चाहिए।

[illegible]—(लम्बी साँस लेकर) पापियों को कभी सुख मिल सकता है, कल्याणी? स्वप्न में भी नहीं, स्वप्न में भी नहीं।

कल्याणी—चलिए, चलिए।

[दोनों का प्रस्थान। परदा उठता है।]

## तीसरा दृश्य

स्थान—दामोदरदास गुप्ता के सोने का कमरा

समय—रात्रि

[कमरा आसमानी रंग से रँगा है। तीन ओर दीवालें हैं। पीछे की दीवाल के बीच में एक दरवाजा है और दोनों ओर की दीवालों में एक-एक खिड़की। दरवाजा बन्द है, पर खिड़कियाँ खुली हैं जिनमें-से चाँदनी में चमकता हुआ, बाहर के उद्यान का दृश्य दिखायी देता है। दरवाजे और खिड़कियों के दोनों ओर एक-एक तैल-चित्र लगा है। ये चित्र भारत तथा विदेशों के अनेक दृश्यों के हैं। कमरे की छत आसमानी रंग से रँगी है। छत से केवल सफ़ेद रंग का बिजली का पंखा झूल रहा है। दीवालों पर बिजली की बत्तियों के ब्रेकेट लगे हैं। पृथ्वी पर रेशमी कालीन बिछा है। बाँयीं ओर चाँदी के पायों का सुन्दर पलँग है, जिसपर जाली की मच्छरदानी पड़ी है। दाहनी ओर एक सोफ़ा है। सोफ़ा के पास एक टेबिल है, जिसपर बिजली का टेबिल-लैम्प जल रहा है; साथ ही सिगरेट-

**केस, माचिस की डिबिया, सिगरेट की राख झाड़ने की रकाबी (एश-ट्रे) आदि रखे हैं। दामोदरदास सोने के समय के अँगरेजी धारीदार रेशमी कपड़े (स्लीपिंग-सूट) पहने सोफ़े पर बैठा है। पास ही में रुक्मिणी पतली-सी बैंगनी रंग की रेशमी साड़ी पहने हुए बैठी है।]**

**दामोदरदास**—तो तुम समझती हो कि उसका भाषण बहुत सुन्दर था, रुक्मिणी ?

**रुक्मिणी**—चाहे उसके विचारों से हम सहमत न हों, पर इसमें सन्देह नहीं कि उसकी शैली और भाषा अत्यन्त सुन्दर थी। हर शब्द में सत्यता, ओज और दृढ़ता टपकती थी; फिर उसमें उद्धतता न होकर दृढ़ता थी। मेरी तो समझ में नहीं आता कि एक ग्रामीण युवक इस प्रकार कैसे बोल सकता है ?

**दामोदरदास**—**(मुस्कराकर)** और इसी प्रकार, रूप में भी वह सुन्दर था, डियर ?

**रुक्मिणी**—**(दामोदरदास के गाल पर हल्की-सी चपत लगाकर)** तुम समझते हो, मैं उस पर आसक्त हो गयी हूँ ?

**दामोदरदास**—यह मैं कहाँ कहता हूँ, पर वह अत्यन्त सुन्दर था, इसमें तो कोई सन्देह हो ही नहीं सकता।

**रुक्मिणी**—था; फिर ?

**दामोदरदास**—कुछ नहीं, तुमने उसके भाषण की प्रशंसा की और मैंने उसके रूप की, इसमें हानि क्या हुई ?

**रुक्मिणी**—हानि-लाभ का प्रश्न ही कहाँ है ? **(मुस्कराकर)** यह तो रुचि-वैचित्र्य है। **(कुछ ठहरकर)** और समाज-शास्त्र की दृष्टि से उसके विचार ठीक न थे; क्यों ?

**दामोदरदास**—एब्सोल्यूट्ली राँग। देखो, संसार के इतिहास में आज तक धनी-निर्धन, पठित-अपठित सदा रहे हैं। धनी-वर्ग ने निर्धनों पर राज्य किया है और पठित समाज ने अपठितों पर। समानता का सिद्धान्त ही ठीक नहीं है।

**रुक्मिणी**—और अब तक संसार में जो होता आया है, वही भविष्य में भी होगा ? कोई नयी बात हो ही नहीं सकती ?

**दामोदरदास**—हिस्ट्री रिपीट्स इटसेल्फ़। बिल्कुल नयी बात संसार में नहीं हो सकती।

**रुक्मिणी**—परन्तु, तुम भी तो मनुष्यों की समता के लिए कौंसिल में भाषण दिया करते हो। तुम्हारी यह इरीगेशन-स्कीम ग़रीबों को सुख देने के लिए ही है। सोशल रिफ़ार्म के बिल इसीलिए हैं। ह्यूमैनटेरियन लीग भी इसीलिए है। तुम फिर क्यों ऐसे सिद्धान्तों का पाठ पढ़ा रहे हो ?

**दामोदरदास**—यह दूसरी बात है, डियर, तुम समझती हो कि मैं जो कुछ भाषणों में कहता हूँ उस पर विश्वास क़रता हूँ ? **(सिगरेट और माचिस की डिब्बी उठाकर सिगरेट जलाते हुए)** हाँ, जनता को, **(माचिस बुझ जाती है, इसलिए दूसरी जलाकर)** जनता को प्रसन्न करने के लिए ग़रीबों के हित के लम्बे-लम्बे भाषण देना आवश्यक हो जाता है, नहीं तो दूसरे चुनाव में सफल होना कठिन हो जावे।

**रुक्मिणी**—ऐसी बात है ?

**दामोदरदास**—अवश्य, मेरी इरीगेशन-स्कीम को ही ले लो; इस

स्कीम से जनता को लाभ पहुँचेगा, परन्तु उससे कहीं अधिक लाभ तो मुझे होगा; क्योंकि उस केनाल का ठेका तो मेरी कम्पनी को ही मिलेगा। फिर ये जॉइन्ट-स्टॉक-कंपनी क्या हैं? इनका लाभ भी यथार्थ में इने-गिने एजेन्टों और डॉयरेक्टरों को ही मिलता है।

**रुक्मिणी**—हाँ, तुम कहते ही थे कि अच्छी कंपनियों के शेयर सर्व-साधारण में जाने ही कहाँ पाते हैं। हाँ, बुरी कंपनियों की दूसरी बात है जिनके शेयर बेचकर शेयरों का रुपया ही मैनेजिंग एजेन्ट्स और डायरेक्टर्स खा जाते हैं।

**दामोदरदास**—सारे संसार में यही हो रहा है। जनता के नाम पर कुछ व्यक्तियों का लाभ, यह सदा से होता आया है और भविष्य में भी सदा यही होता रहेगा। जो लोग इसका सच्चा रहस्य नहीं समझते और 'जनता-जनता' सच्चे हृदय से चिल्लाते हैं, वे मूर्ख हैं। **(ज़ोर से धुआँ खींच छोड़ते हुए)** सोशल रिफ़ार्म, ह्यूमैनटेरियन लीग, हिन्दू-मुस्लिम-हित, सब जनता को भुलावे में रखने की वस्तुएँ हैं। हिन्दू-मुस्लिम-हित तो इस देश में जनता को भुलावा देने के लिए सबसे बड़ी बात है।

**रुक्मिणी**—इसमें सन्देह नहीं, धर्म और जाति के नाम पर यहाँ जनता को जितना उभाड़ा जा सकता है, उतना किसी दूसरी बात से नहीं।

**दामोदरदास**—विश्वनाथ और शहीदबख्श उस प्रकाश के सदृश मूर्ख थोड़े ही हैं; दोनों बड़े घुटे हुए हैं। हिन्दू-हित और मुस्लिम-हित की डींगें अवश्य मारते हैं, पर म्यूनिस्पैल्टी में कैसे मिल-जुल कर काम करते हैं।

**रुक्मिणी**—म्यूनिस्पैल्टी में इनका कुछ स्वार्थ होगा?

**दामोदरदास**—खाने को मिलता है और यदि आपस में लड़ें तो वह न मिले। मिलकर ही खाना हो सकता है।

**रुक्मिणी**—और खाने का अवसर भी मिल जाता है ?

**दामोदरदास**—अवसर ? एक नहीं हज़ार। किसीने मकान बनाने की स्वीकृति माँगी, गुट तो पहले से ही बना रहता है, कह दिया, इतना दो तो इतने वोट पक्ष में दिलाते हैं, नहीं तो मकान ही न बन पायगा। किसी काम का ठेका देना हुआ, कह दिया, जो इतना देगा उसको ठेका दिलाया जायगा, नहीं तो हर काम में आपत्ति निकाल दी।

**रुक्मिणी**—हाँ, आपत्तियाँ निकालने में क्या देर लगती है।

**दामोदरदास**—फिर अधिकतर मेम्बर और वैतनिक कर्मचारी मिले रहते हैं और इस प्रकार दोनों को खाने को मिल जाता है। साधारण-साधारण लोग म्यूनिस्पैल्टी के चुनाव में जो इतना खर्च कर देते हैं, **(राख तश्तरी में झाड़ते हुए)** वे खर्च नहीं करते, पूँजी लगाते हैं।

**रुक्मिणी**—और उस पूँजी का ब्याज मूल से दूना, चौगुना मिल जाता होगा ?

**दामोदरदास**—अवश्य।

**रुक्मिणी**—सभी ऐसा करते हैं ?

**दामोदरदास**—कुछ मूर्ख और कायर हैं, वे न करते होंगे।

**रुक्मिणी**—जो ऐसा न करें, वे मूर्ख और कायर हैं; क्यों ?

**दामोदरदास**—जब संसार में बहुमत ऐसे लोगों का है तब जो ऐसा न करें वे मूर्ख तो हैं ही। फिर इस प्रकार के कार्यों में बड़ी वीरता की आवश्यकता होती है, जिनमें यह शौर्य नहीं, वे कायर हैं।

**रुक्मिणी**—और कौंसिल के चुनाव में जो इतना खर्च होता है सो ?

**दामोदरदास**—वह और बड़े स्वार्थ के लिए। कोई मिनिस्टर होना चाहते हैं, किसीको सरकारी बड़े-बड़े ठेके और काम मिल जाते हैं और इन ठेकों में मिनिस्टर भी सम्मिलित रहते हैं।

**रुक्मिणी**—जैसे तुम्हारी इरीगेशन-स्कीम में हैं।

**दामोदरदास**—अवश्य; मिनिस्टर साहब इसीलिए उसका समर्थन कर रहे हैं कि उनका भी ठेके में यथेष्ट भाग रहेगा। फिर असेंबली में जानेवाले, फ़ॉइनेन्स मेम्बर, कॉमर्स मेम्बर आदि को हाथ में रखने का प्रयत्न करते हैं। इनके हाथ में रहने से किस वस्तु पर टेक्स घटे-बढ़ेगा, यह, तथा अनेक इसी प्रकार की बातें पहले से मालूम हो जाने के कारण बाज़ारों की होनेवाली घटी-बढ़ी का बहुत-सा पता लग जाता है।

**रुक्मिणी**—अच्छा !

**दामोदरदास**—और उसमें लाखों रुपयों का लाभ होता है।

**रुक्मिणी**—सभी मेम्बर ऐसा कर देते हैं ?

**दामोदरदास**—प्रायः, हाँ, कभी-कभी स्वराजिस्ट्स के सदृश कुछ मूर्ख भी आ जाते हैं।

**रुक्मिणी**—तो संसार इसी प्रकार चल रहा है ?

**दामोदरदास**—आज क्या, सदा से इसी प्रकार चलता आ रहा है और भविष्य में भी इसी प्रकार चलेगा। मैं तो समझता था कि तुम इन बातों को अच्छी प्रकार समझती हो, विलायत हो आयी हो और कई बार इन विषयों की चर्चा भी हो चुकी है।

**रुक्मिणी**—अभी और कई बार होनी चाहिए, तब ये बातें मस्तिष्क में पूर्ण रूप से बैठेंगी। नयी बातों को मस्तिष्क में जमाने के लिए कई उपदेश आवश्यक होते हैं। (**सिगरेट जलाती है।**)

